इच्छा प्रकट करने लगा। उसको सेनापति के शिविर में लाया गया। अश्वारोही उज्जयिनी से आया था और एक पत्र आचार्य जी का लाया था। उस पत्र में लिखा था, "बलभद्र जी! दस सहस्र विद्रोही सेना को लेकर रेखा पावा में जाने के स्थान वापिस उज्जयिनी पर चढ़ आयी है। उसका विचार था कि हमने सब सेना पावा भेज दी है और राजधानी बिना सेना के है। ऐसा तो था नहीं, परन्तु उसका यह आक्रमण अकस्मात् होने के कारण प्रारम्भिक सफलता प्राप्त कर गया। वह एक समय तो नगर पर अधिकार कर बैठी थी। इस समय उसने महाराज के भवन पर आक्रमण कर दिया। महाराज स्वयं भवनरक्षकों को लेकर लड़ने के लिये उद्यत हो गये। घमासान युद्ध होता रहा। विद्रोही सेना भवन में घुस गयी और महाराज कुमारदेव, पग-पग पर लड़ते हुए पीछे हटने लगे। विद्रोही बहुत अधिक संख्या में थे और उनका उद्देश्य महारानी अनुराधा और उसके राजकुमार को पकड़ कर, उनकी हत्या करना था। महाराज कुमारदेव लड़ते हुए अपने आगार के सम्मुख मारे गये और उनके मरने के पश्चात महारानी अनुराधा हाथ में खड्ग लेकर निकल आयीं और कुछ देर तक लड़ती रहीं। वह बुरी भांति घायल हो गयी हैं। इस समय तक सेना-शिविर से भक्त सेना आ गयी और वह लड़ती हुई वहां पहुंच गयी। राजकुमार की जान बचायी जा सकी है। महाराज की मृत्यु तो भवन में लड़ते हुए ही हो गयी है। महारानी मरणासन्न रुग्णालय में पड़ी हैं। इस समय भक्त-सेनाओं का अधिकार महाराज के भवन पर हो चुका है। कलाभवन और अन्य मन्त्रियों के गृह सुरक्षित हो गये हैं, परन्तु नगर के मार्गों पर और नगर की वीथिकाओं में लड़ाई हो रही है।

"यह सब परिस्थिति आपको लिख कर भेज दी है, जिससे वहां का समर समाप्त कर शीघ्रातिशीघ्र चले आयें। वहां एक बलशाली सेना की टुकड़ी छोड़ आना। इस समय पांच सहस्र सैनिक पहिले भेज दो। जिससे नगर की व्यवस्था रह सके और महारानी रेखा को, जो पकड़ी गयी

हैं, दंड दिया जा सके।"

: १५ :

अवन्ति में विद्रोह उज्जयिनी तक ही सीमित रहा। इस विद्रोह में, जब तक तो रेखा के पक्षपाती सेना की जीत होती रही, तब तक रेखा अपने पक्ष वालों को प्रोत्साहन देने के लिये नगर में घूम-घूम कर सेना का नेतृत्व करती रही, परन्तु आचार्य भूदेव और मनोज के बच कर भाग जाने से उसकी पराजय हो गयी। जब सेना ने इनके गृह पर आक्रमण किया, ये दोनों घर में नहीं थे। परिणाम यह हुआ कि जब इनको पता चला कि विद्रोही सेना धावा जाने के स्थान उज्जयिनी पर चढ़ आयी है, तब ये दोनो सेना-शिविर में गये और वहां से सेना को तैयार कर लाये और महाराज के भवन और अन्य मंत्रियो के गृहो की सुरक्षा का प्रबन्ध कराने लगे। विद्रोह को शान्त करने में पूर्ण दिन लग गया। विद्रोहियों को जब यह बात समझ आ गयी कि उनकी योजना असफल गयी है, तो उन्होंने भागना आरम्भ कर दिया। भागने वालों में रेखा सबसे पहिले थी, परन्तु वह नगर के द्वार से निकलती हुई पकड़ ली गयी।

आचार्य भूदेव ने ज्यो ही महाराज के भवन को आक्रमणकारियो से मुक्त कराया, महाराज के शव को और अनुराधा के घायल शरीर को रुग्णालय में पहुंचा दिया। वहां अनुराधा की तो चिकित्सा होने लगी और महाराज के शव की परीक्षा कर, उसको भवन में लौटा दिया गया।

अभी फुटकर लड़ाइयां हो ही रही थीं कि महारानी रेखा पकड़ कर आचार्य के सामने लायी गयी। आचार्य ने आज्ञा दे दी कि इसको बंदीगृह में रखा जावे। आधी रात के समय श्वेतांग और इन्द्रमणि को सैनिक ले आये। श्वेतांग को पक्षाघात मार गया था। उसका दाहिना अंग तो सर्वथा बेकार हो गया था। उसका मस्तिष्क भी ठीक रूप में काम नहीं करता था। इन्द्रमणि स्वस्थ था, परन्तु उसको अपने पक्षपातियों को अपने ही पक्ष के लोगों से लड़ते देख भारी दुःख हुआ था। इन कारण धावा

के मार्ग में जब वह श्वेताग के साथ पकडा गया, तो उसने अपना तक नहीं बताया। परन्तु जब उसको एक सैनिक ने पहिचाना तो वह अ भूलों पर रो उठा। अगले दिन बलभद्र सेना की एक सुदृढ टुकडी पावा में छोड, शेष सेना के साथ लौट आया। इस समय तक उज्जी में शान्ति स्थापित हो चुकी थी। आचार्य भूदेव ने राज्य-परिषद को बु कर राज्य की बागडोर अपने हाथ में ले ली। उसने राज्य का उत्त धिकारी अनुराधा के लडके को घोषित कर दिया। अनुराधा के द को देख, नगर के प्रमुख भिषगाचार्य ने यह बताया कि वह बच जावेग इस कारण उसको राजमाता प्रसिद्ध कर दिया गया। महाराज कुमार का संस्कार कर, उनको वीर गति प्राप्त हुआ मान, उनका स्मारक बन का आयोजन कर दिया गया। महारानी रेखा को मृत्यु दड की आ दे दी। इन्द्रमणि को तब तक बंदी रखने की आज्ञा दे दी, जब तक म राज्य में कोई स्थायी राज्य स्थापित नहीं हो जाय। श्वेताग के विषय यही उचित समझा गया कि उसके रुग्ण शरीर को काशी में उसके पिता पास भेज दिया जावे। यह भी निश्चय हुआ कि उसके रुग्ण शरीर के स आचार्य भूदेव एक पत्र लिख दें, जिससे उसके रुग्ण होने का कारण उन प्रकट हो सके।

आचार्य भूदेव ने उस पत्र में श्वेताग के व्यवहार और कमलायिन पर बलात्कार करने के प्रयत्न का पूर्ण विवरण लिख दिया। अन्त खेद प्रकट कर लिखा, "मनुष्य तो क्षमा कर सकता है और उस किया भी था, परन्तु भगवान ने क्षमा करना उचित नहीं समझा।"

"इतना अवश्य है कि उस बेचारे का इतना दोष न हीं, जितना उसक मिथ्या जीवन-मीमासा सिखाने वालों का है। उसने तो आपकी शिक्षा प कि मनुष्य में स्वार्थ परम साध्य वस्तु है और इसके आधार पर ही ससार क इतिहास चलता है, के अनुसार ससार को चलाने का यत्न किया और उसक स्वाभाविक परिणाम आपके पास भेज रहा हू।"